अनन्तर, सूर्य, चन्द्रमा, मङ्गल, बृहस्पति, और शनि के सभी की एक राशि की स्थिति यदि हो तो एक लग्न से एक प्रकार की कुण्डली होगी अत एव १२ लग्नों से १२ प्रकार की जन्म कुण्डलियां होंगी अधिक नहीं होंगी।

अथ यदि चन्द्रमा सूर्य के साथ हो अन्य ग्रह कहीं भी हों तो केवल सूर्य चन्द्रमा से १२ लग्नों की १२ प्रकार की ही जन्म कुण्डलियां होंगी। इसी प्रकार सू० चं० मं० से भी १२ प्रकार की जन्म कुण्डलियां होंगी। अत एव प्रत्येक ग्रह प्रत्येक ग्रह की साथ अथवा उससे १२ राशियों के अन्तर से भी १२ प्रकार की जन्म कुण्डलियां बनेंगी।

इसका तात्पर्य यही भी निकलता है कि—

(१२)$^{६}$=१२×१२×१२×१२×१२×१२, जैसे प्रथमतः—

(१२)$^{३}$=१४४×१२=१७२८

(१२)$^{४}$=१७२८×१२=२०७३६

(१२)$^{५}$=२०७३६×१२=२४८८३२

(१२)$^{६}$=२४८८३२×१२=२९८५९८४

२९८५९८४×$\frac{३०}{२}$=८९५७९५२०÷२

=४४७८९७६०

चार करोड़ सैंतालीस लाख नवासी हजार सात सौ साठ प्रकार की जन्म कुण्डलियों का एकत्र एक ग्रन्थ में समावेश और उसका फलादेश एक एक कुण्डली में अनेक फुलस्केप के पन्नों में ४४७८९७६०×अनेक पन्ने के तुल्य का ग्रन्थ, यदि है तो अवश्य सर्व साधारण के लिये उसे देखने और जानने की सुविधा होनी चाहिए?

पाठक इस पर अवश्य विचार करें तथा यदि इस प्रकार के ग्रन्थरत्न की समुपलब्धि होती है तो उसे संस्कृत पुस्तकालयों में सुरक्षितकर सर्वसाधारण के उपयोग से, उपरोक्त भ्रम का अवश्य निराकरण करने में प्रयत्नशील हों। इस विषय पर इतना ही वक्तव्य अलम् होगा।

## "चक्षुपाङ्गेन हीनो न किञ्चित्करः"

आगम के चक्षुः स्थानीय अंग का नाम ज्योतिश्शास्त्र है। कर्ण नासादिक अङ्गों के रहते हुए भी चक्षु सदृश मुख्य अंग के अभाव से मानव किञ्चित्कर भी नहीं होता, ऐसे ही शिक्षा-कल्प-निरुक्त-व्याकरण और छन्द के ज्ञान के रहते हुए ज्योतिश्शास्त्र के ज्ञान के अभाव से शास्त्रों का वास्तविक तथ्य समझने और समझाने से बड़ी ही कठिनता होती है ऐसी स्थिति में तत्व ज्ञान का होना तो अत्यन्त दूर की बात है।

अर्थात् वेदांग शास्त्रों में मुख्यत्वेन ज्योतिशास्त्र का ज्ञान होना परम आवश्यक है इसलिये षडंग शास्त्रों में इस शास्त्र का स्थान सर्वोपरि माना गया है।

जिस प्रकार वेदाङ्ग शास्त्रों में चक्षुस्थानीय ज्योतिष-शास्त्र विशेष और प्रधान शास्त्र है उसी प्रकार ज्योतिषशास्त्र के अनेक भेदों में मुख्यत्वेन भेद त्रय सिद्धान्त संहिता और होरा (जातक) में गणित स्कन्ध का स्थान मुख्य है।

भृगु ज्योतिष में उक्त विवाद नहीं हैं इसलिये उसका फलादेश निरयण गणना से या सायन गणना से जिस पद्धति से भी कहें वह सदा एक ही पद्धति का है। यहां न सायन गणना है और न निरयण गणना। एक ही प्रकार की कुण्डलियों की सूची इस ग्रंथ में अवश्य हो सकती है।

## (८) भृगुसंहिता भृगु ऋषि प्रणीत कदापि नहीं है,

वशिष्ठ, अङ्गिरा, नारद, कश्यप, गौतम, कणाद, याज्ञवल्क्य भरद्वाज प्रभृति ऋषियों के प्रणीत ग्रन्थ और समग्र संस्कृत वाङ्मय की श्रुति स्मृतियों में अनेक ऋषियों के वचन अनादि परम्परा से उपलब्ध होते हैं तथा "चतुर्लक्षन्तु ज्योतिषम्" के, वाराही संहिता, लोमश संहिता नारद संहिता प्रभृति अनेक संहिता ग्रन्थों के नाम तथा उनके परस्पर सम्बन्धित वाक्यों का उल्लेख पूर्वापर क्रम में मिलता है किन्तु "यथाह भृगुसंहितायां भृगुः" ऐसे वाक्य अभी तक कहीं उपलब्ध नहीं हो पाये हैं। अत एव यह भृगुसंहिता जिसकी लोक प्रसिद्धि है वह किसी ऋषि की प्रणीत नहीं है। आज से कुछ वर्ष पूर्व के त्रिस्कन्धज्ञ महामनीषियों ने *भृगुसंहिता ग्रन्थ पर अपनी अत्यधिक अश्रद्धा प्रकट करते हुये इस पर अपना अविश्वास भी स्पष्ट रूप में प्रकट किया है।

भृगुसंहिता अवश्य किसी साक्षर चतुर व्यक्ति की कल्पना हो सकती है। उसमें जन्मकुण्डलियों की संख्या कहां तक हो सकती है इस पर कुछ विचार किया जाता है।

लग्न १२ हैं। इस लिये १२ लग्नों से १२ तरह की जन्मकुण्डलियों का होना ठीक है।

बुध ग्रह, सूर्य के साथ या सूर्य से एक राशि आगे और एक राशि पीछे रहता है अत एव सूर्य से १२ तरह की स्थिति होती है तो बुध की १२×३=३६ प्रकार की स्थिति होगी।

शुक्र ग्रह सूर्य से २ राशि आग एवं दो राशि पीछे रहता है अत एव १२×५=६० प्रकार की स्थिति शुक्र की हो सकती है। जैसे उदाहरण स्वरूप में—किसी पुरुष की धनुर्धर लग्न की ग्रह स्थिति है तो इसी प्रकार धनु लग्न से लेकर वृश्चिक लग्न तक में इस एक ही ग्रह स्थिति की १२ प्रकार की जन्म कुण्डलियां हो सकती हैं।

बुध के साथ सूर्य की सम्भावित तीन प्रकार की स्थितियों से १२×१२=१४४ स्थितियों से १४४×३=४३२ की ग्रह स्थिति हो सकती है।

इसी प्रकार शुक्र और सूर्य की एक लग्न में सूर्य से दो राशि आगे, की दो स्थितियां दो राशि पीछे की दो स्थितियां एवं सूर्य के साथ की एक स्थिति एवं ५ पांच पूरी स्थितियां होंगी।

एक लग्न की ५ स्थितियों में केवल एक ही ग्रह स्थितिवश १२ लग्नों की १२×५=६० स्थितियां होंगी।

एवं पांच स्थितियों में उक्त प्रकार से ६०×१२=७२० ग्रह स्थितियां शुक्र और सूर्य ग्रह से होती हैं।

---

* श्री पं० रामयत्न ओझा रचित "फलित विकास" ग्रन्थ देखिये।

अनन्तर, सूर्य, चन्द्रमा, मङ्गल, बृहस्पति, और शनि के सभी की एक राशि की स्थिति यदि हो तो एक लग्न से एक प्रकार की कुण्डली होगी अत एव १२ लग्नों से १२ प्रकार की जन्म कुण्डलियां होंगी अधिक नहीं होंगी।

अब यदि चन्द्रमा सूर्य के साथ हो अन्य ग्रह कहीं भी हों तो केवल सूर्य चन्द्रमा से १२ लग्नों की १२ प्रकार की ही जन्म कुण्डलियां होंगी। इसी प्रकार सू० चं० मं० से भी १२ प्रकार की जन्म कुण्डलियां होंगी। अत एव प्रत्येक ग्रह प्रत्येक ग्रह की साथ अथवा उससे १२ राशियों के अन्तर से भी १२ प्रकार की जन्म कुण्डलियां बनेंगी।

इसका तात्पर्य यही भी निकलता हैं कि—

$(१२)^{६}$=१२×१२×१२×१२×१२×१२, जैसे प्रथमतः—

$(१२)^{३}$=१४४×१२=१७२८

$(१२)^{४}$=१७२८×१२=२०७३६

$(१२)^{५}$=२०७३६×१२=२४८८३२

$(१२)^{६}$=२४८८३२×१२=२९८५९८४

२९८५९८४×$\frac{३०}{२}$=८९५७९५२०÷२

=४४७८९७६०

चार करोड़ संतालीस लाख नवासी हजार सात सौ साठ प्रकार की जन्म कुण्डलियों का एकत्र एक ग्रन्थ में समावेश और उसका फलादेश एक एक कुण्डली में अनेक फुलस्केप के पन्नों में ४४७८९७६०×अनेक पन्ने के तुल्य का ग्रन्थ, यदि है तो अवश्य सर्व साधारण के लिये उसे देखने और जानने की सुविधा होनी चाहिए ?

पाठक इस पर अवश्य विचार करें तथा यदि इस प्रकार के ग्रन्थरत्न की समुपलब्धि होती है तो उसे संस्कृत पुस्तकालयों में सुरक्षितकर सर्वसाधारण के उपयोग से, उपरोक्त भ्रम का अवश्य निराकरण करने में प्रयत्नशील हों। इस विषय पर इतना ही वक्तव्य अलम् होगा।

## "चक्षुपाङ्गेन हीनो न किञ्चित्करः"

आगम के चक्षुः स्थानीय अंग का नाम ज्योतिश्शास्त्र है। कर्ण नासादिक अङ्गों के रहते हुए भी चक्षु सदृश मुख्य अंग के अभाव से मानव किञ्चित्कर भी नहीं होता, ऐसे ही शिक्षा-कल्प-निरुक्त-व्याकरण और छन्द के ज्ञान के रहते हुए ज्योतिश्शास्त्र के ज्ञान के अभाव से शास्त्रों का वास्तविक तथ्य समझने और समझाने से बड़ी ही कठिनता होती है ऐसी स्थिति में तत्व ज्ञान का होना तो अत्यन्त दूर की बात है।

अर्थात् वेदांग शास्त्रों में मुख्यत्वेन ज्योतिशास्त्र का ज्ञान होना परम आवश्यक है इसलिये षडंग शास्त्रों में इस शास्त्र का स्थान सर्वोपरि माना गया है।

जिस प्रकार वेदाङ्ग शास्त्रों में चक्षुस्थानीय ज्यौतिष-शास्त्र विशेष और प्रधान शास्त्र है उसी प्रकार ज्योतिषशास्त्र के अनेक भेदों में मुख्यत्वेन भेद त्रय सिद्धान्त संहिता और होरा (जातक) में गणित स्कन्ध का स्थान मुख्य है।

त्रुटि से लेकर आप्रलय काल पर्यन्त की काल गणना, चान्द्र,सौर सावन और नक्षत्रादिक मानों का निरूपण, अङ्कगणित, रेखागणित बीजगणित, ज्या गणित, चापीय गणित, त्रिकोणमितिकगणित, दीर्घवृत्तीय गणित, चल राशि कलन एवं चलन राशि कलन के गणित, ग्रह गोलीय, भूगोलीय, नक्षत्रगोलीय गणित और आकाश को देखने समझने और अनेक ग्रहगोलीय सिद्धान्तों को उपपादन करने वाले तथा ग्रह वेध के अनेक यंत्रों के निर्माण के ज्ञापक तथा विविध विभिन्न और विचित्र प्रश्न और उनके समाधान आदि विषयों पर सोपपत्तिक सपरिष्कृत व्याख्यान जिन ग्रन्थों में किया जाता है उन्हें ग्रहगणित सिद्धान्त ग्रन्थ कहते हैं।

उक्त गणित स्कन्ध के ज्ञान से शून्य होते हुए जातक या संहिता में, दोनों या एक का उपयोग करने वाले ज्योतिषी, विज्ञ गणितज्ञों के प्रश्नों को नहीं समझ सकते हैं अतएव अनेक युक्तियों से युक्त सुचमत्कृत सिद्धान्त ग्रंथ तो कदापि भी उनकी बुद्धि में नहीं आ सकते।

इस प्रकार एकदेशीय अपरिपूर्ण ज्योतिषज्ञान के ज्योतिषी से लोक का कोई भी प्रयोजन सफल नहीं हो सकता, जैसे किसी दिवाल पर बनाई गई राजा की मूर्ति से राज्य का सञ्चालन संभव नहीं है अथवा काष्ठ निर्मित सिंह के दर्शन से कोई भी भय किसी को नहीं हो सकता है।

ऐसे ही घोड़े ऊंट रथ हाथी आदि से सुसज्जित होते हुए भी हाथियों के अभाव की राज सेना सुशोभित नहीं रहती, सुन्दर और दर्शनीय होते हुए भी जलहीन सरोवर की शोभा नहीं होती, विशाल उत्तम उद्यान में अनेक विध वृक्ष, फूल और लताओं के रहते हुए भी आम्रवृक्ष के अभाव से जिस प्रकार ऐसे उद्यान की शोभा नहीं होती, तथा नवपरिणीता प्रोषितभर्तृका नववधू जैसे उदास रहती है वैसे ही सिद्धान्त ज्योतिष ज्ञान शून्य इस ज्योतिषशास्त्र की भी निष्प्रयोजन की स्थिति होती है। ऐसे ज्योतिषी या ज्योतिशास्त्र से विद्वत्समाज की शोभा नहीं होती है।

"जानन् जातक संहिता सगणितस्कन्धैकदेशा अपि,
ज्योतिश्शास्त्रविचारसारचतुरप्रश्नेष्वकिञ्चित्करः।
यः सिद्धान्तमनन्तयुक्तिविततं नो वेत्ति भित्तौ यथा,
राजा चित्रमयोऽथवा सुघटितः काष्ठस्य कण्ठीरवः ॥२॥
गर्जत्कुञ्जरवर्जिता नृपचमूरप्यूर्जिताऽश्वादिकै—
रुद्यानं च्युतचूतवृक्षमथवा पाथोविहीनं सरः ॥
योषित्प्रोषितनूतनप्रियतमा यद्वन्नभात्युच्चकै—
र्ज्योतिश्शास्त्र मिदं तथैव विबुधाः सिद्धान्तहीनज्जगुरि"ति ॥३॥

उक्त कथन का तात्पर्य है कि—

ईसवी शतक ५ से ईसवी शतक १२ तक में आर्यभट्ट, लल्ल, वराह, ब्रह्मगुप्त, मुञ्जालभट्ट, श्रीपति भट्ट, श्रीधर, द्वितीयार्यभट्ट प्रभृति प्रसिद्ध ग्रहगणितज्ञों के अतिरिक्त और किसी भी ग्रह गणितज्ञ की कोई कृतिविशेष उपलब्ध नहीं हो रही है। इतने दीर्घ समय के

बीच में फलित ज्योतिष संहिता के भाग में संहिताग्रन्थ प्रणेता वराहाचार्य की जोड़ का कोई भी दूसरा आचार्य नहीं हुआ है।

वराह मिहिर की इस बृहत्संहिता पर बड़ी विशद टीका के रचयिता प्रसिद्ध भट्टोत्पल (शक ८८८ ई० सन् ९६६) की भी ग्रह गणित ज्योतिष पर कोई भी कृति नहीं मिलती है, तथैव सारावली प्रणेता कल्याण वर्मा की भी गणित ज्योतिष पर कोई कृति अद्यावधि दृष्टि गोचर नहीं हो पाई है। यद्यपि जातक होरा प्रभृति ग्रंथों का अभी तक निर्माण होते जा रहा है।

(१) इससे यह प्रतीति होती है कि गणित ज्योतिष की दिशा के अभिमुख गमन में दैवज्ञों की उपेक्षा भी हो गई थी, साथ ही फलित ज्योतिष के धरातल में विद्वानों की अभिरुचि अधिक मात्रा में नहीं तो कुछ मात्रा में तो अवश्य होती ही रही है।

(२) अथवा—तत्कालों में पञ्चाङ्गों का सूक्ष्म निर्माण होता रहा था जिनके गणितों से फलादेश तथ्य होते थे, अतएव राजाओं, सम्भ्रान्त और सम्पन्न समाज की तरफ से ज्योतिर्विदों को विशेष सम्मान और सम्पत्तियां मिलने लगीं थीं अतएव आज तक में भी फलित ज्योतिष का ही वृद्धिंगत प्रभाव देखा जा रहा है।

(३) अर्थकरी विद्या होने से पठनशील ब्राह्मण बालकों की भी रुचि फलित ज्योतिष की ही ओर अग्रेसरित होती गई।

(४) कुछ ही अंशों में प्रतिशत फलादेश सही होने से ही ज्योतिषी आदर का पात्र समझा जाने लगा। यद्यपि फलित ज्योतिष में भी महत्व के क्लिष्ट एवं सही से सही फलादेश के गम्भीर ग्रन्थ आज भी वर्तमान हैं।

वराहमिहिर के समय में भी राज सभा में भविष्य वक्ता ज्योतिषियों का सम्मान होता था किन्तु उस समय में त्रिस्कन्ध ज्योतिश्शास्त्रज्ञों के ही हाथों में राष्ट्र की भविष्य ज्ञान की कसौटी समझी जाती थी। इसीलिए परम्परा की उक्तियों के अनुसार "वराहाचार्य" जैसे उच्चस्तर के त्रिस्कन्धज्ञ विद्वान ज्योतिषी श्रीमन् नृपति श्री वीरविक्रम राज्य के सम्मानित सभापंडित हो चुके थे।

जातक संहिता के एकदेशीय ज्ञान का फलादेश मिथ्या होता है, यह स्वयं वराहाचार्य ने ही उच्चस्वरद्घोषित भी किया है। जैसे—

## फलादेश के लिये अपृष्टव्य मनुष्य

कुहुकावेशपिहितकर्णोपश्रुतिहेतुभिः (वाराहीसंहिता सांवत्सर सूत्राध्याय श्लोक ३१…३५ का अनुवाद)

इन्द्रजाल विद्या से अपने शरीर को छिपाकर गुप्तरूप से प्रश्नकर्ता का अभिप्राय समझ कर बताने वाले और कर्णपिशाची सिद्धि से प्रश्न आदि बताने वाले ज्योतिषी को सर्वथ नहीं पूछना चाहिए क्योंकि वह दैवज्ञ नहीं है।

जो मनुष्य नक्षत्रसूचक द्वारा बताए गए व्रत उपवास आदि करता है- वह उस ऋक्ष-विडम्बी (नक्षत्रसूचक) के साथ अन्धतामिस्र नामक नरक में जाता है।

जो ज्योतिश्शास्त्र को बिना जाने अपने आपको दैवज्ञ कहकर व्रत उपवास आदिक बताता है उसे पंक्ति दूषक, धर्महीन और नक्षत्र सूचक कहा है।

जिस प्रकार पुरद्वार में स्थित मृत्खण्ड के समीप की गई याचना कभी-कभी पूरी हो जाती है उसी प्रकार मूर्खों का फलादेश भी कभी-कभी सत्य हो जाता है, परमार्थतः कभी भी सत्य नहीं होता है।

सम्पत्ति पाने के लोभ से जो फलादेश करता है, तथा ज्योतिश्शास्त्र से भिन्न कथा में जिसका स्नेह है (ज्योतिश्शास्त्र को ठीक तरह न जानने से अन्य किसी कहानी में प्रेम रखता है) शास्त्र के एक देश को जानने से मदोन्मत्त ऐसे ज्योतिषी का राजा ने त्याग करना चाहिए।

(वाराही संहिता सांवत्सर सूत्राध्याय श्लोक ३१···३५)

## फलादेश के लिये समादरणीय दैवज्ञ

तन्त्रे सुपरिज्ञाते लग्ने छायाम्बुयन्त्र संविदिते।
होरार्थे च सुरूढे नादेष्टुर्भारती वन्ध्या॥ (वा. सं. सां. अ. १५)

त्रिस्कन्धशास्त्रज्ञ की वाणी वन्ध्या (निष्फल) नहीं होती। ···राजा को त्रिस्कन्धज्ञ ज्योतिर्विद् की पूजा करनी चाहिए।

वन में रहने वाले ममत्व रहित, और किसी से कुछ न लेने की इच्छा रखने वाले पुरुष (योगी) भी दैवज्ञों से भविष्य पूछते हैं।

दीपहीन रात्रि, सूर्यहीन आकाश की तरह ज्योतिश्शास्त्रज्ञहीन राज्य होता है।

यदि राज्यसभा में ज्योतिषी न हों तो मुहूर्त-तिथि-वार-नक्षत्र-ऋतु-अयन आदि ये सब विषय उलट-पुलट हो जा सकते हैं।

## दैवज्ञों की परमावश्यकता

न तत्सहस्रं करिणाम्····(श्लोक ३७)
न तथेच्छति भूपतेः पिता जननी वा स्वजनोऽथवा सुहृत्
स्वयशोऽभि वृद्धये यथा हितमाप्तः सबलस्य दैववित्। (सं. सां. अ, ३९)

देश और कालज्ञ ज्योतिषी बड़े कठिन कार्यों में सफल होता है।

दैवज्ञ, अपनी कीर्ति वर्द्धन के लिये राजा का जो हित करता है उस प्रकार का हित माता-पिता और मित्र भी नहीं कर सकते।

इन सब अभिप्रायों को समझ कर प्राचीन ग्रह गणितज्ञों ने फलित ज्योतिष की आधार भूत शिलारूप ग्रहगणितभित्ति को सुदृढ़ किया था।

यह कार्य ११ वीं शताब्दी तक वर्धमान वेग से चल रहा था। "भास्कराचार्य" ने' इस दिशा में कठिन से कठिन सब कुछ कार्य करते हुए ग्रह गणित को आजतक उज्जीवित ही नहीं विशेष प्रभावित भी रखा है।

निसन्देह विश्व में ग्रहगणित की पृष्ठ भूमि पर भास्कराचार्य का नाम स्वर्णाङ्कित है, और आगे भी रहेगा।

भास्कराचार्य की कृतियों तथा उनकी विशेषताओं के सम्बन्ध में हम अपने पूर्व प्रकाशित दोनों अधिकारों में प्रायः विशेष वक्तव्य प्रकाशित कर चुके हैं।

मेरी समझ से वस्तु स्थिति तो यह है कि आचार्य ने इस सिद्धान्त शिरोमणि ग्रन्थ में ज्योतिश्शास्त्र का अशेष पाण्डित्य तो रख ही दिया है, किन्तु स्थल विशेष पर ग्रहगणित के मुख्य परिष्कारों के अवसर पर, न्याय-वेदान्त-मीमांसा-व्याकरण-साहित्य प्रभृति शास्त्रों में एकमात्र इस सिद्धान्त शिरोमणि ग्रन्थ को सर्वाङ्गीण ग्रन्थ बनाने में आचार्य ने कुछ भी नहीं उठा रखा है। भास्कराचार्य के अशेष वैदुष्य के लिये मैं अपनी श्रद्धा और भक्ति के पुष्पोहार वाक्य भास्करावतार "भास्कर" को समर्पण करते हुए हृदय से गद्-गद् और विभोर भी हो रहा हूँ।

## मुख्यतः समग्र ग्रंथ विज्ञान सम्मत है

आचार्य ने पूर्ववर्ती ग्रहगणितज्ञों की कृतियों का भी पूर्ण मनन करते हुए उन पर अपनी पूर्ण सौमनस्य की सहमति एवं श्रद्धा भी प्रकट की है।

कृतीजयति जिष्णुजो.........वराहमिहिरादय.........

भास्कराचार्य कठोर ग्रहगणित कर्म में प्रवृत्त हुए हैं इसमें सन्देह नहीं है।

## सिद्धान्त शिरोमणि की टीकायें

(१) प्राचीन टीकाओं में लक्ष्मीदास नृसिंह दैवज्ञ का वासना वार्तिक और ध्रुवदास कृत सिद्धान्त शिरोमणि टीका

(२) गणेशदैवज्ञकृत सिद्धान्त शिरोमणि की शिरोमणि प्रकाशिका नाम की टीका

(३) मुनीश्वरापरनाम विश्वरूपकृत सिद्धान्त शिरोमणि की टीका

अर्वाचीन

(४) म० म० पं० बापूदेव कृत सिद्धान्त शिरोमणि की टिप्पणियां

(५) म० म० पं० दुर्गाप्रसाद द्विवेदी कृत सिद्धांत शिरोमणि पर उपपत्तीन्दु शेखर नाम की उपपत्ति,

(६) स्पष्टाधिकारान्तपर्यन्त मुरलीधरठक्कुरकृत प्रभा नाम की टीका इत्यादि

उक्त टीकाएँ दृष्टि पथ हुई हैं।

पहली टीका गणितगोल के पाण्डित्य के समीप की सी है।

दूसरी टीका प्रायः अच्छी है, ग्राह्य है, क्योंकि परम्परा से गणक सम्प्रदाय में जन्म होने से टीकाकार की गणित गोल में उत्तम प्रगति है और स्वयं गणकों में वे आज तक सम्मानित हैं। चौथी टीका तो नहीं है अपि च ग्रन्थ के आधार से स्वयं ने कुछ स्थलों पर सूक्ष्म सिद्धान्तों का निर्माण किया है जिन्हें टिप्पणी कहा गया है। पांचवें में कुछ उपपत्तियों पर

प्रकाश डाला गया है। छठी पर-गोल गणित का सुव्यवस्थित विचार है जिसमें नवीन और प्राचीन दोनों मतों का भी समन्वय उपलब्ध होता है।

## (३) मरीचि भाष्य

सिद्धांत शिरोमणि की मरीचि नाम की यह टीका सिद्धांत सार्वभौम ग्रंथ के प्रणेता गणकसार्वभौम मुनीश्वर ने रची है।

मरीचि टीकाकार मुनीश्वर ने शकाब्द १५६८ भाद्रपद शुक्ल पञ्चमी सोमवार के दिन गृहगणित के सिद्धांत सार्वभौम जैसे महत्त्वपूर्ण ग्रंथ का निर्माण भी स्वयं किया है।

मरीचिटीकाकार "मुनीश्वर" परम्परा से ज्योतिर्विद्या में पूर्ण निष्णात थे। बाल्य-जीवन से ही उनकी बुद्धि ज्योतिर्विद्या की ओर अग्रे प्रस्फुरित होती थी। इसका एक प्रबल हेतु यह भी है कि मरीचिकार मुनीश्वर के पिता श्री रङ्गनाथ भी ऊँचे स्तर के ग्रहगणितज्ञ हो चुके थे। सूर्यसिद्धान्त पर सर्व प्रथम रङ्गनाथ कृत सौरभाष्य अपना विशिष्ट महत्व रखता है। अत एव वंश परम्परा के संस्कार से मरीचिकार मुनीश्वर की ग्रहगणितगोल में तो असाधारण प्रतिभा होनी ही चाहिए थी साथ ही न्याय काव्य व्याकरण, प्रभृति शास्त्रों में भी उनका अशेष पाण्डित्य था।

मेरे मत से, मुनीश्वर कृत सिद्धांत शिरोमणि की "मरीचि" टीका जो विशेष प्रसिद्धि पा चुकी है यह ग्रहगणित का अशेष पाण्डित्य सूचक एक सर्वोत्तम ग्रहगोल भाष्य कहा जाना चाहिए।

### "मरीचि-भाष्य" का प्रकाशन आज ही सर्वप्रथम हो रहा है

अत एव आगे की शिष्य परम्परा स्वयं मरीचि भाष्य की गुरु गरिमा का अनुसंधान करेगी।

### मरीचि भाष्य से—

(१) निः संशय विदित होता है कि भाष्यकार मुनीश्वर की सर्व शास्त्रों में असाधारण प्रतिभा थी।

(२) भाष्यकार मुनीश्वर ने संस्कृत वाङ्मय के गहन सागर में सानन्द गोता लगा कर अनेक रत्न समूहों की प्राप्ति कर ली थी।

(३) भाष्यकार मुनीश्वर अपार गणितार्णव के उभय पार्श्वदर्शी हो चुके थे उनकी गणित क्रिया ग्रंथ में प्रत्यक्ष देखने से पाठकों को विदित होगी।

(४) मरीचिभाष्यकार मुनीश्वर की अभूत पूर्व खगोल ज्ञान और ग्रहगणितगोल की गवेषणा अभी तक अनुपम है।

### जैसे—मरीचि भाष्य में, ऊर्ध्वलोक और अधोलोक की व्याख्या

उदय से अस्त तक ऊर्ध्वलोक, अस्त से उदय तक अधोलोक जैसी युक्ति युक्त व्याख्या आज तक कहीं किसी भी जगह देखने को नहीं मिली जो मरीचि ने की है कि—उदय-

क्षितिज तक ६ राशियाँ दृष्ट गोल में होने से पृथ्वी का यह भाग अर्ध्व लोक एवम् अस्त से उदय तक पृथ्वी का रात्रिरूप अदृश्य भाग अधोलोक है।

जैसे भारत के मध्य में मध्यान्ह के समय में अमेरिका आदि के मध्य में, उस समय अर्ध रात्रि गोल दृष्टि से प्रत्यक्ष है।

मरीचि का मध्यान्ह (शृंगोन्नति अधिकार) अह्नो अहोरात्रस्य मध्यं मध्यान्हमिति व्युत्पत्त्या मध्यान्हे "सूर्यास्तकाले"। द्वितीया के दिन मध्यान्ह में कदापि चन्द्र दर्शन सम्भव नहीं होता सायंकाल में सूर्य चन्द्रमा के अन्तर १२° से अधिक की द्वितीया तिथि में सूर्यास्त के अनन्तर ही पश्चिम क्षितिज में (दूज का चाँद देखा जावेगा) चन्द्रदर्शन होगा, अत एव यहाँ पर मध्यान्हे पद का सायंकाल अर्थ कितना युक्ति युक्त है पाठक स्वयं इसे विचार सकते हैं।

## मरीचिकार मुनीश्वर

इस अवसर पर मरीचि भाष्य के स्पष्टाधिकार श्लोक १ का मरीचि-भाष्य उदाहरण स्वरूप में दिया जाना उचित होगा। जैसे—

श्री गणेशाय नमः ८ श्री विष्णवे नमः। अथ स्पष्टाधिकारो व्याख्यायते। तत्र पूर्वापरग्रन्थैकवाक्यताप्रतिपत्तये संगतिं प्रदर्शयन्नेव शिष्यावधानार्थं स्पष्टाधिकारनिरूपणमुपजातिकया प्रतिजानीते—यात्राविवाहोत्सवजातकादौ। इति। तेन कारणेन नभश्चराणां मध्यमाधिकारानीतसूर्यादिसप्तग्रहाणां सा स्फुटक्रिया स्पष्टत्वसम्पादिकेति कर्तव्यता। ग्रह स्पष्टत्वं च यन्त्रवधेन रेवत्याः—सकाशात्क्रान्तिमण्डलावयवे भाद्ये यस्मिन्नवस्थितिः प्रत्यक्षेणात-स्तद्ज्ञानं वेधनिरपेक्षणगणिताद्विना यथा सिद्ध्यति तथेति कर्तव्यता मया प्रोच्यते। सूक्ष्मत्वेनोच्यते। अत्र हेतुमाह-येति या दृग्गणितैक्यकृत्। वेधज्ञातग्रहगणितानीतग्रहयोरैक्यमभेदः। तद्धेतुभूतेत्यर्थः। अन्यथा विसम्वादापत्तेः। एतेन स्पष्ट लक्षणमुक्तम्।

ननु यदर्थमेतावान्प्रयासस्तदेवेति प्रयोजकम्। नहि प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽपि प्रवर्तत इत्यतः कारणमाह—यात्रेति, उत्सवः नामकर्मादिमौञ्जीबन्धनान्तः जातको जन्मकालः। आदि पदाद्धर्मप्रवृत्ति प्रश्नादिषु। स्फुटैः। एवकारो मध्यमादि स्पष्टादि निरासार्थम्। खेटैः ग्रहैः। फलस्फुटत्वं फलव्यक्तत्वम्। फलानुभवः स्यात्। यतस्ते दृष्टियोग्या अतश्चारेणैवोक्तफलसंवाद स्यादित्यर्थः। न मध्यचारेण।

गुरौ द्वे· बाल्यग्रगते शुक्रे कर्मगते विधौ।
आप्यगे जल कार्याणामारम्भः सिद्धिदः स्मृतः॥
गुरुरेकोऽपि केन्द्रस्थः शुक्रो वा यदि वा बुधः।
हरेः स्मृतिः यथा पापान्हन्ति दोषानकालजान्॥
काव्ये वा गुरौ वा सौम्ये वा यदा केन्द्रत्रिकोणगे।
नाशयत्यखिलान्दोषान्पापानिव हरेः स्मृतिः॥

उच्चस्यावस्तुभतत्वेन काल्पनिकत्वाच्च अतएव विवाहवृन्दावनेऽस्तु किन्तु नहितन्निवेशितम् राहुवद्ग्रहपदे विरञ्चिना कल्पनातदियमुच्चमुच्चरन्कोऽपि रोपित फलं न च श्रुत इत्यनेन स्पष्टमुच्चस्य चारफलाभावः प्रतिपादितः। तथा च फलादेशार्थं स्पष्टग्रहाणामावश्यकत्वेन निराश्रयेण तत्साधनस्याशक्यत्वात्तदाश्रय हेतुभूतं मध्यगणितप्रतिपादकं मध्यमाधि-

कारं प्राङ्निरूप्येदानीं तदानीतस्यैव किञ्चित्साकारेण स्पष्टत्वं भवतीति निश्चित्य तत्फलानयनप्रक्रियाप्रतिपादकं स्पष्टाधिकारमुपजीव्यकभावसङ्गत्याऽरब्धवानित्यर्थः ।

## मरीचिभाष्यकार मुनीश्वर

पूर्ण ग्रन्थ और मरीचि भाष्य के देखने और मनन करने से ही ग्रन्थकार और भाष्यकार के सर्वशास्त्रीय व्यापक पाण्डित्य से पाठक स्वयं अवगत होंगे। इससे इस कथन में लेश मात्र का भी संशय नहीं रह जाता है कि प्राचीन नैयायिक, वैयाकरण और मीमांसक विद्वान् आचार्य, ज्योतिश्शास्त्र के केवल फलित भाग ही पर अवायगति से चलकर किसी शास्त्रीय निर्णय के निष्कर्ष पर सहसा सम्मत्ति नहीं देते थे, उन्हें अच्छी तरह विदित होता था कि बिना ग्रह-गणित गोल के मर्म को समझे ही धर्मशास्त्रोक्त तिथि व्रत उपवास का सुदृढ़ निर्णय दे सकने में वे अपने को पूर्ण सफल समझने में सङ्कोच करते थे। अतएव उन्हें ज्योतिश्शास्त्र के मुख्य अंग ग्रह गणित गोल के ज्ञान के लिये सफल गणित स्कन्ध का अध्ययनाध्यापन अत्यावश्यक ही नहीं अपि तु मुख्य होता था।

(१) मरीचि भाष्य में ग्रन्थ के समग्र आशय न्याय और मीमांसा शास्त्रों की सरणि से वर्णित किये गये हैं।

(२) मरीचि भाष्य में मूल ग्रन्थ के सन्देह शब्दों में पाणिनीय व्याकरण से उन्हें उसी प्रकार ठीक कहा है। जैसे—

स्पष्टाधिकार में कोटीफलघ्नी भृदुकेन्द्र भुक्तिः······(स्पष्टाधिकार) की व्याख्या के प्रसङ्ग में, दीर्घ ईकारान्तः कोटी शब्दः······कृदिकारादक्तिनः······अर्थादित्ये केन्द्रेति वार्तिक वचनात्······से कोटी शब्द को सम्यक् कहा है।

(३) साहित्य शास्त्र के रस की तो पदे पदे आनन्दानुभूति होती है।

वस्तुतः समुज्वल चन्द्रमा अपने मार्ग में चलते हुये भू छाया मार्ग में भी कदाचित् प्रवेश करने से अदृश्य होते हुये ग्रसित देखा जाता है, पुनः आगे चलकर भूच्छाया की सीमा से मुक्त होते हुये ग्रहण मुक्त माना जाता है, जिसे लोक स्पर्श ग्रहण या राहु ग्रसित और राहु मुक्त कहते हैं। वस्तुतः राहुकृत ग्रहण का स्पर्श और मोक्ष ग्रहण नहीं होता है। समग्र आकाशीय ग्रहण की स्थिति वर्णित करने के अनन्तर मरीचि भाष्य का अन्तिम पद—"सुधारसे सज्योविर्विदां भासः" पद तो उल्लेखार्ह ही है। इस प्रकार इस प्रसंग के वक्तव्य को अलम् करते हुये—

मरीचि भाष्यकार मुनीश्वर ने इस भाष्य की रचना में संस्कृत वाङ्मय के अनेक ग्रन्थ रत्नों का गम्भीर अध्ययन किया था, तथा उन ग्रन्थों के समन्वय के सिद्धान्तों का इस भाष्य में जहाँ आवश्यकता हुई वहां उनके स्थल विशेष पर समन्वय अर्थ में यहाँ मरीचि में उद्धरण भी दिये हुये हैं। जैसे—

नार्मदसिद्धान्त, तोऽरानन्द, वसिष्ठसिद्धान्त, सूर्यसिद्धान्त, विष्णुधर्मोत्तरपुराण, आर्यसिद्धान्त, ब्रह्मसिद्धान्त, सिद्धान्तसुन्दर श्रीपतिभट्टसिद्धान्त, सिद्धान्तशेखर, धीवृद्धिदतन्त्र, गुरुतम विष्णुदैवज्ञ, लघुवसिष्ठसिद्धान्त, चतुर्वेदाचार्य, गुरुतरबीजटीका, लक्ष्मीदासमिश्र, नवीनगणक, न्यायवार्तिक, पाणिनीय, कंध्यट्ट, जातक पद्धति, पराशर, नीलकण्ठ, यन्त्रकिरणावलि, बृहत्सूर्यसिद्धान्त, सूर्यसिद्धान्त की भास्कर टीका (चन्द्रग्रहणाधिकार श्लोक २६ की "मरीचि" में

जो उपलब्ध नहीं है) वसिष्ठ सूर्य सिद्धान्त, करणकुतूहल, सिद्धान्तशेखर, पृथूदक, सिद्धान्त रहस्य और गणेशदैवज्ञ प्रभृति ग्रन्थों और आचार्यों की उक्तियों के प्रमाण इस मरीचि भाष्य में यत्र तत्र सर्वत्र उपलब्ध होते हैं।

मरीचि भाष्य में वेद पुराणोपपुराण, श्रुति स्मृति, सभी शास्त्रवाक्यों का उल्लेख तो बाहुल्येन ही मिलेगा।

## तथापि मरीचि भाष्य प्रकाशन की महान् कठिनाइयाँ

पूर्व भाग में मरीचि प्रकाशन की महान् कठिनाइयों का दिग्दर्शन करा दिया है। उन्हीं कठिनाइयों के अनुसार, इन प्रकरणों में भी मरीचि पाण्डुलिपियों की प्रतिलिपि करने वाले लेखकों से और भी अधिक अशुद्धियाँ हो गई हैं।

१—यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि मूल मरीचि ग्रन्थ के लेखक "मुनीश्वर" की स्वयं की लिखी हुई मरीचि कहीं होगी भी तो उपलब्ध नहीं हो सकी।

२—मूल "मरीचि" लेखक की पाण्डुलिपि की जो प्रतिलिपियाँ हुई हैं वह सर्वांश शुद्ध नहीं हैं।

३—लेखक अध्यापक और अध्येतृ दोष से "मरीचि" की प्रतिलिपियों में उत्तरोत्तर अशुद्धि दोष उत्पन्न होते गये।

४—कुछ समय पूर्व में ख और ष की जगह केवल एक ही वर्ण ष ही पर्याप्त समझा गया था?

५—न और त वर्णों की रचना प्रायः समान सी है।

६—कहीं कहीं य और म वर्णों में भी अभेद है।

७—बहुस्थलों में स और श का भी अभेद सा है।

८—लब्धं इस प्रकार के शब्द को लभ्वं लिखा गया है। छेदं गुणं की जगह को छन्द गुण भी लिखा गया है। यहाँ शुद्ध छेद शब्द का (छेदं गुणं गुणं छेदं) भाजक अर्थ है न कि—गीति, उपजाति या सग्धरा छन्द से अभिप्राय है।

इस प्रकार "मरीचि" की उपलब्ध पाण्डुलिपियों की प्रतिलिपि करने में इतनी बड़ी कठिनाई उत्पन्न हो गई कि साहस की जगह बराबर हतोत्साह होते गया।

किन्तु माता सरस्वती की सहायता से विषय की यथायोग्य जानकारी और ग्रहगणित-गोल में अद्यावधि के जीवन के श्रम ने उत्साह को स्थिर करते हुये यह कार्य (सर्व प्रथम "मरीचि प्रकाशन का श्रेय") आज इस लेखनी को हो रहा है। तिसपर भी अशुद्धियाँ अधिक रह ही गई हैं।

आशा है विज्ञ पाठक, इन अशुद्धियों का आमूलचूड़ निराकरण कर सवासनाभाष्य सिद्धान्त शिरोमणि के "मरीचि" भाष्य एवं मेरी नव निर्मित संस्कृत की दीपिका नाम की टीका तथा मेरा नव निर्मित सोपपत्तिक सपरिष्कृत हिन्दी के "शिखा भाष्य" के साथ-साथ ग्रहगणित गोल के एक इस अनुपम ग्रन्थ का प्रेम से विशेष अध्ययन कर स्वान्तः सुख के अनुभव से आनन्दित होंगे।

अभी तक के पूर्वाचार्यों ने सिद्धान्त शिरोमणि के मरीचि भाष्य को "मरीचि" टीका नाम से व्यवहृत किया है।

किन्तु आमूलचूड मरीचि के अवलोकन और मनन से सहसा मेरी वाणी से इसका नाम करण "मरीचि भाष्य" हो गया है, तदनुसार मैंने समग्र ग्रन्थ में प्राचीनों की मरीचि नाम की टीका को "मरीचि" भाष्य कहा है।

फिर भी मरीचि की पाण्डुलिपियों से जिन प्रयोगों में भ्रम ही अधिक उत्पन्न होता या उन्हें ग्रन्थ की संगति के अनुसार संशोधन कर पाठकों के सामने प्रस्तुत करते हुये मुझे मनस्तोष तो हो ही रहा है। इसका यह भी आशय है कि भविष्य में इस दिशा की ओर प्रगति करनेवाले "सुयोग्य शिष्यों" द्वारा मेरा संशोधन परिपक्व होगा अथवा उसमें भी परिवर्तन या परिवर्धन से ग्रन्थ का गौरव विशेष महत्त्व को प्राप्त करेगा। जैसे—

## (४) पर्वसम्भवाधिकार से पाताधिकार तक पाण्डुलिपि ३४५६१ व ५६६ से

| मरीचि भाष्य की पाण्डुलिपियों के अशुद्ध व भ्रमोत्पादक शब्द | ग्रन्थ की संगति के अनुसार संशोधित पाण्डुलिपि के संशोधित शुद्ध शब्द पेज ३८८ से ४००....४१४ तक | पेज |
|---|---|---|
| लब्धं | लब्धम् | ३८८ |
| गुणितास्तयः | गुणितास्ते | " |
| रामेषयो | रामेषवो | " |
| सुराब्धि | सुराब्धिः | |
| प्रयोजनापवहरो | प्रयोजनापवर्त्तितहरो | |
| कलियुगगादि से ज्ञातसमातार्कं | कलियुगादितः ज्ञात सपातार्कं | |
| छन्दं गुणम् | छेदं गुणम् | ३९० |
| इत्यकरे | इत्युक्तेः | ३९१ |
| कलज- | कालज- | ३९१ |
| तन्नवेधन | तन्निबन्धन | ३९२ |
| सुस्पं | स्पष्टम् | ३९३ |
| फलात्मकम् | फलात्मकम् | " |
| याम | याम्य | " |
| माय मन्दफल | परममन्दफल | ३९४ |
| सूर्यकेन्द्रसुन | सूर्यकेन्द्रात्सुनः | ३९५ |
| वतुपठनानुपपत्तेः | वस्तुपाठानुपपत्तेः | ३९७ |
| योग | पाण्डुलिपियों | " |
| तगुक्तं | तदुक्तम् | " |
| घिनन्ति | छिन्नन्ति | " |
| ज्ञत सौराब्दाः | ज्ञातसौराब्दाः | " |
| गौरवर्षारम्भे | सौरवर्षारम्भे | " |

## (५) चन्द्र ग्रहणाधिकारे, (अस्मिन्विभागे द्वितीये)

| | | |
|---|---|---|
| भवन्मिशर- | भवान्मिशर- | ४१४ तक |
| स्पष्टाकेद्वसाधितो | स्पष्टार्केन्दुसाधितो | " |
| द्विविज्ययातुना | त्रिज्ययोना | " |
| शरनुसंख्या | शरतुं संख्या | " |
| फलाकर्णेन | कलाकर्णेन | " |
| सख्यातियोजनानि | संख्या योजनानि | " |
| व्यासोशात्यधिक | अशीत्यधिक- | " |
| पुक्तो | युक्तो | " |
| शुधाकरत्वात् | सुधाकरत्वात् | " |
| खरखाप्टप्रविभ् | खखाप्टद्विसप्तभू | ४१४ |
| भोग्यां | योग्या | " |
| शुद्धोः | सूर्येन्दोः | " |
| सुना | ऊनाः | |
| प्राक् श्रुतिविदिरयस्य | प्राक्श्रुतिर्विदिरयस्य | ४१५ पूर्वा |
| घ्युचलकर्ण | तु चलकर्ण | " " |
| फलामनेन | फलामानेन | " " |
| भोमादीनां | भौमादीनाम् | " " |
| शिप्यधीवृद्धितं घटीकायाम् | शिष्याधीवृद्धिवतन्त्रघटीकायां | ४१५–६ |
| ग्रहतारतापत्तेः | ग्रहान्तरतापत्तेः | ४१५–९ |
| नचेप्टापत्तिः | नचेप्टापत्तिः | |
| कक्षावलकर्णनिघ्नो | कक्षाचलकर्णनिघ्नी | ४१५–११ |
| अर्कवलं | अर्कवलम् | |
| तदनुपातेनान्यफलेज्याया | चान्यफलज्याया | ४१६ |
| पूर्वान्यपफलज्या | पूर्वान्यफलज्या | |
| प्रर्गात्मको | वर्गात्मको | ४१६ |
| व्यासाशात्यधिक | व्यासोऽशीत्यधिक | ४१७–२ |
| सभोग्यखण्ड | स्पष्टभोग्य खण्ड | ४१७ |
| ययाच्छादिक | ययेच्छादिवका | ४२० |
| आत्राच्छादिकेति | अत्रेच्छादिक्केति | " |
| अनुस्क: | अनुक्तः | " |
| तदानन्तु | तदानयन्तु | |
| अनुपातामागत | अनुपातेनागत | ४२० |
| परचापकलाः | परचापकलाः | |
| दीर्घस्य | हारस्य | |
| गुणिताम्पोवम्यवलागात् | गुणिताधोऽवयवत्यागात् | |

| | | |
|---|---|---|
| या या करणलाघवात् | चापकरणलाघवात् | ४२१ |
| ययाछादिक | ययेच्छादिक्का | ४२० |
| आभाच्छादिकेति | अत्रेच्छादिक्केति | ४२० |
| धनुत्कः | अनुक्तः | ४२० |
| तदानन्तु | तदानयन्तु | |
| अनुपातामागत- | अनुपातेनागत- | ४२० |
| पश्चापकलाः | याश्चापकलाः | |
| शीकल्प | शाकल्य | |
| गुणिताघ्योंव्ययवत्यागात् | गुणिताघोऽव्ययवत्यागात् | |
| चापाकरणालाघवात् | चापकरणलाघवात् | ४२१ |
| रस्यग | र. स्प. ग | |
| चंस्यग | चं. स्प. ग. | |
| वेत्युपपद्यम् | वेत्युपपन्नम् | |
| वार्वतिभा | वाऽर्वनिभा | |
| धीवृत्तविवर्त | धीवृद्धिवत्तन्त्रे | |
| कवम्बसेतरलय | कदम्बप्रोतरलय | ४२९ |
| पौर्णमास्यंये | पौर्णमास्यन्ते | ४२९ |
| च्छरतुल्यैमन्तरम् | तच्छरतुल्यमन्तरम् | ४२९ |
| वाद्यविम्बव्यास | छाद्यबिम्बव्यास— | |
| स्पर्शाविकालज्ञानस्पस्तानादा | स्पर्शादिकालज्ञानं स्नानदानाद्युपयुक्तम् | ४३० |
| मानार्धनिरयो | मानार्धमितयोः | ४३० |
| मर्वाधमेकम् | मर्दार्धमेकम् | ४३० |
| नियपजनगभि | नियतयोजनगतिः | ४३२ |
| भोगोर्यन | भोगो योजन | ४३२ |
| कात्यनुपात् | केत्यनुपातेन | ४३२ |
| पवान्तो | पर्वान्ते | ४३३ |
| अदासन्नकालीन | तदासन्नकालीन- | ४३३ |
| गृह्यमासस्य खण्डे | गृह्यमानस्य खण्डे | ४३४ |
| यदाप्टकाले | यदोप्टकाले | ४३४ |
| इप्टयघूनित | इप्टघटघूनित | ४३४ |
| इप्टोव- | इप्टोन- | |
| स्यित्यर्धनाडीकाहनिप्रासोमोज्ञस्तु | स्थित्यर्धनाडिकाहीने ग्रासो मोक्षस्तु | ४३७ |
| मितनि | मिलति | ४३८ |
| विधोर्लचा | विधोर्लवा | ४३८ |
| लवव | लब्ध | ४३८ |
| भवतये आगतिः | भवति यः आगतः | ६३ |

| | | |
|---|---|---|
| स्ठनित्वं स्यात् | स्फुटत्वं स्यात् | ४४१ |
| हेनिपश्चिमतः | हन्तिपश्चिमतः | ४४३ |
| घक्तं शक्यम् | वक्तुं शक्यम् | ४४४ |
| स्पर्शादिकालजनतो | स्पर्शादिकालजनितो | ४४५ |
| तदरयपालम् | तदपरकपालम् | ४४७ |
| सतोचन्नसाघनम् | ततो चरसाधनम् | ४४७ |
| विनांतात्पुष्ट | विनात्स्पष्टम् | ४४८ |
| सदष्टघटीभिः | सदेष्टघटीभिः | ४४८ |
| वलनन्वेनलध्रवलनं | वलनत्वेन लब्धवलनम् | ४४९ |
| अन्ययाहोरात्रयो | अन्यथाहोरात्रयोः | ४४९ |
| म घनुर्वंशद्वत्तपरिधौ | न धनुर्वद्वृत्तपरिधौ | ४५४ |
| अंगुलगणामयाततो | अंगुलगणनया ततो | ४५४ |
| विक्षेपविश्कत | विक्षेपदिक्चिन्हतः | ४५५ |
| रस्परंरम् | परस्परम् | ४५७ |
| कुत्रात्रोपमुवितत्यत आह् | कुत्रात्रोपमुक्तमित्यत आह् | |
| तध्यायोक्तेः | तदध्यायोक्तेः | |
| भिविवाद्योत्पत्र | दिवार्धोत्पन्न | |
| नताशोन्नांश | नतांशोन्नतांश | |

## (६) सूर्यग्रहणाधिकारे अस्मिन्विभागे तृतीये

| | | |
|---|---|---|
| वक्ष्यमाणानयनान्द्भवत्येक | वक्ष्यमाणानयनाद्भवत्येव | ४७७ |
| लम्वानं घनमृणं ज्ञेयः | लम्बनं धनमृणं ज्ञेयम् | ४७७ |
| लगानिमचन्द्र कक्षायां | लगति-चन्द्रकक्षायाम् | ४७७ |
| तनिभुज | नतिर्भुजः | ४७७ |
| लम्बनाभिवः | लम्बनाभावः | ४७७ |
| वृत्लेवनस्य | वृत्ते लम्बनस्य | ४७७ |
| त्रियोनलग्नतुल्यावो | त्रिभोनलग्नतुल्यरवौ | ४७७ |
| विन्नियतग्नसमे | वित्रिभलग्नसमे | ४७८ |
| तर्दाघकोतके | तदधिकोनके | ४७८ |
| एतोन्यका | एवान्यका | |
| प्रयाक्क्षितिज | प्राक्क्षितिज | |
| तत्रोदावृत्ताकारकान्तिवृत्ते | अत्रदृग्वृत्ताकारक्रान्तिवृत्ते | ४८० |
| विभोनलग्न | त्रिभोनलग्न— | |
| लग्नाकोत्तरज्यये | लग्नार्कान्तरज्यया | ४८१ |
| प्रयमानुयतक्रमेण | प्रयमानुपातक्रमेण | ॥ |
| विन्रिपत्रदेशे | विभिन्नदेशे | |
| दाकोः | शंकोः | |

| | | |
|---|---|---|
| तत्प्रेसगान् | तत्प्रसंगात् | |
| वैपरीत्यान्हेयमिति | वैपरीत्यानेयमिति | ४८२ |
| दृप्रनिवर्गस्य | दृङ्नतिवर्गस्य | |
| लाघवोदाह् | लाघवादाह् | |
| वी | वा | |
| इति भावऽ | इति भावः | |
| भेध्यकालस्य | मध्यकालस्य | ४८३ |
| असिकृदेव | असकृदेवम् | |
| कोटित्वमुत्पद्यतेः | कोटित्वमुपपद्यते | |
| लग्मानेभिन्नेभिहितया | लग्माने भिन्ने भिन्ने हि तया | ४८३ |
| लग्नाकांतिज्या | लग्नाकान्तरज्या | ४८४ |
| हङ्गती | दृङ्नती | |
| तस्यंकु | तच्छंकुः | |
| तत्एस्येमांतक्षितिजे सुर्यें | तत्स्येऽमान्त सूर्ये | ४८४ |
| यावत्सर्वास्यिरो भवेत् | यावत्सर्वं स्थिरो भवेत् | ४८५ |
| पात्तीयः | प्रान्तीयः | |
| सहोनुपातः | सहानुपातः | |
| सार्वजनीतप्रत्ययाभावात् | सार्वजनित प्रत्ययाभावात् | ४८८ |
| ययायथम् | यथार्थम् | |
| भिभभोन | त्रिभोनलग्नम् | |
| धनर्णकंप च | धनर्णकञ्च | ४९१ |
| हिवटिका | घटिका- | |
| आर्यभटमनं | आर्यभट मतम् | |
| लग्नं शंकोः | लग्नशंकोः | |
| घणं कथनम् | धनर्णकथनम् | |
| बाश्यतोरीत्या | बाश्यतोक्तरीत्या | |
| कदुधेप | दृक्क्षेपः | |
| तत्वमालोवयामः | तत्वमालोकयामः | ४९३ |
| नभिसाधनम् | नतिसाधनम् | |
| प्रदेशोत्तर | प्रदेशान्तरम् | |
| भिन्नटिक्सये | भिन्नदिक्सरे | |
| ननिरपिपस्याः भवन्ति | नतिरपि परमा भवति | |
| गतयाहि निमध्य | तयाहि गतिमध्यभुक्तिः | |
| रम्रोदक | याम्योदक् | |
| हणे | ग्रहणे | |
| मनंतर्हविरोधेन | मन्यंरमह विरोधेन | |

| | | |
|---|---|---|
| तदहीनंस्य | तद्ज्ञानस्य | |
| सूगोले | सूर्यगोले | |
| तनांशोन्नताशज्ये | नतांशोन्नतांशज्ये | |
| इत्यादिनोनातोन्नतांशे | इत्यादिना नतोन्नतांशे | ५०० |
| भित्तिभोपलक्षिते | वित्रिभोपलक्षिते | |
| परमोच्यंकया | परमोच्चतया | |
| उन्नममनाम्यो | उन्नमनमनाभ्याम् | |
| वित्रिनेऽपक्रमद्वृत्तस्य | वित्रिभेऽपक्रमवृत्तस्य | |
| ननुवक्क्षेपम् | न तु वृक्क्षेपम् | |
| ग्रष्टुनीमेतच्छास्त्र | वृष्टीनामेतच्छास्त्रम् | |
| सुद्योतयत्येवः | सुद्योतयत्येव | |
| याम्योवावृत्तात् | याम्योत्तरवृत्तात् | ४८९ |
| कर्मरूपर्यकथने | कर्मरूपमर्मकथने | |
| कल्पनोत्सा | कल्पना सा | ४९० |
| कण्डलेव | मण्डले-एव | |
| रतिववतः | -रितिववतः | |
| तद्वचमार्गेण | तद्वृत्तमार्गेण | |
| कोनिवृत्तस्य | क्रान्तिवृत्ते स्युः | |
| राशिततयोवय | राशित्रयोदय- | |
| क्वचितयमत्वम् | क्वचित्तत्समत्वम् | |
| एववाह् | एवाह् | ४९१ |
| गततरौ | गतनरौ | |
| लम्बनामीवात् | लम्बनाभावात् | |
| तुल्येके | तुल्येऽर्के | |
| शंकुसिज्या | शंकुस्त्रिज्या | |
| भास्करस्कार | भास्कर संस्कार- | |
| सुर्यः स्य | सूर्यस्य | |
| वक्तोत्साः | वस्तुतोक्त्या | |
| वित्रिर्भाम | वित्रिभम् | |
| शंकूवं भूतौ | शङ्कू एवं भूतौ | |
| याम्योत्तरवृत्तासन्नं | याम्योत्तरवृत्तासन्नम् | |
| सूर्यदर्शने प्रतिबिम्बकः | सूर्यदर्शने प्रतिबन्धकः | |
| चन्द्रचिह्नाछरान्तरेण | चन्द्रचिह्नाच्छरान्तरेण | |
| शरतनिसस्काराजान्तर | शरनतिसंस्कारान्तर | |
| तत्यन्तरेण | नत्यन्तरेण | |
| लल्प एव | अल्प एव | |

| | |
|---|---|
| प्रोक्तरीत्यानैवशरणे | प्रोक्तरीत्याऽनेनैव शरेण |
| प्रत्येकमूच्छ | प्रत्येकमुत्थे |
| लघुज्यकाच्छ | लघुज्यकोत्थ—सर्वत्र त्थ स्थाने छ एव । |
| नत्रसाध्ये | न तत्र साध्ये— |
| शराभ्यामुल्पत्वे | शराभ्यामल्पत्वे |
| स्थूलं स्पर्शकलिः | स्थूलः स्पर्शकालः |
| सकृत् प्रसाध्य | सकृत्प्रसाध्यः |

छायवात्—लिखने की लिपियों में प्राचीन समय से अब तक के बीच की लिपियों का अन्तर—लाघवात् (सर्वत्र)

| | |
|---|---|
| प्रकारिणानीर्त्तः | प्रकारेणानीतः |
| सन्निवृत्तेरतिवारितत्वात् | सन्निवृत्तेरतिवारितत्वात् |
| असकृन्निवृत्ति | असकृन्निवृत्तिः |
| स्फुटासन्नौ | स्फुटासन्नौ |
| मुहुः | मुहुः |
| प्रगह्युवितकालौ | प्रगहमुक्तिकालौ |
| शारौर्पिलेखार्थे | शरावपि परिलेखार्थम् |

## (७) आदितः ग्रहच्छायाधिकारे अस्मिन्विभागे चतुर्थे

| | | |
|---|---|---|
| पूर्वमुपच्छित्या | पूर्वमुपस्थित्या | १ |
| त्रिण्याश्रुकर्ण | त्रिज्याश्रुकर्णविवरेण | |
| पृथकरछा | पृथक्कृत्या | २ |
| गभ | गर्भ- | |
| कर्णकधिक | कर्णभ- | ३ |
| स्मधिया | सुधिया | |
| अतनुप्रत ग्रक्षाच्च | अन्तरुन्नतवृक्षाच्च | ४ |
| थूलास्पान् | स्थूला स्यात् | |
| साधनथस्रपकृद्युतिकाल | साधनभ्यासकृद्युतिकालः | |
| एकतातित्ये | एकजातित्वे | |
| तदीकायाम् | तट्टीकायाम् | |
| सेवर्णुरिति | चेवर्णुरिति | |
| आर्यमदादीनां | आर्यभटादीनाम् | ३३ |
| तदभाववति | तदभाववर्त्ति | ३४ |

इति सकलैः गणकैः सार्वभौमे श्रीरसनाथ गणकात्मज विश्वरूपापरनामक मुनिश्वर विरचित सिद्धान्तशिरोमणिमरीचौ ग्रहछायाधिकारः पूर्णः—

इति सकलगणकसार्वभौम-श्री रङ्गनाथगणकात्मज-विश्वरूपापरनामक-मुनीश्वरविरचित—"सिद्धान्तशिरोमणि मरीचौ" ग्रहच्छायाधिकारः पूर्णः ॥

## (८) उदयास्ताधिकारे (अस्मिन्विभागे पञ्चमे)

| | | |
|---|---|---|
| तन्निश्चयात् | तन्निश्चयात् | श्लोक १२ |
| तनादृशोष्ट | तादृशोष्ट | |
| गम्यगंतत्व | गम्यगतत्व | |
| जताम्याधिक | उक्तेम्य ऊनाम्यधिके | |
| सूलोदयास्तकाले | सूर्योदयास्तकाले | |
| स्थूलवैरत्पमाचार्यै | स्थूलम्वोपयुक्तमाचार्यैः | |
| वस्तुतस्तूदयास्ततानार्यै | वस्तुतस्तूदयास्तज्ञानार्यै | |
| अथष्याघ्याधिकारो निरूपित इति | अथारब्धाधिकारो निरूपित इति | |

## (९) शृङ्गोन्नत्यधिकार (अस्मिन्विभागे षष्ठे)

| | | |
|---|---|---|
| नाडिकाविरिति | नाडिकार्धैरिति | ९ |
| तुपपत्यतुपत्तेः | तूपपत्यनुपपत्तेः | १० |
| विक्षेपवृत्तेवस्थितिः | विक्षेपवृत्तेऽवस्थितिः | ३-२ |
| वृग्भिः | दृग्भिः | |

इसी प्रकार आगे के शेष तीनों अधिकारों के भी पाठों को संशोधित किया गया है।

ग्रहगणित के सर्वोपरि सर्वशास्त्र शिरोभूषण इस सिद्धान्तशिरोमणि पर "गुरुमुखात्" अध्ययन समय से ही मेरी अत्यधिक श्रद्धा रही है। इसीलिये इस ग्रन्थ के यथानुभव के कुछ संस्कार गुरु की महती कृपा से होते आये हैं।

किन्तु पूर्व से सुनी हुई इस मरीचि टीका को देखने का आज ही सौभाग्य प्राप्त हुआ है।

यतः इसकी पाण्डुलिपियों के पढ़ने से उत्साह तो भंग सा होता गया किन्तु, वहिस्य विद्वानों के सुझाव के अनुसार केन्द्रीय सरकार द्वारा इस प्रकाशन के लिये द्रव्य राशि प्राप्त हो जाने से बड़े श्रम और अध्यवसाय से इस ओर प्रवृत्त होना स्वाभाविक हो गया।

पाण्डुलिपियों में लेखक अध्यापक अध्येतृ वर्ग से दोष की स्थिति तो थी ही तथापि इस प्रकार की पाण्डुलिपियों की प्रतिलिपि लेखकों ने और और भी अनेक प्रकार की अप्रासङ्गिक अशुद्धियां ऐसी कर दीं कि लेने के देने पड़े—

इत्यादि अनेक कठिनाइयों के साथ यह कार्य किसी प्रकार सर्व प्रथम पाठकों के सम्मुख उपस्थित करते हुये आज मैं आनन्द का अनुभव तो कर ही रहा हूँ।

साथ ही विज्ञ पाठकों से विनिवेदन भी कर रहा हूँ कि इतने पर भी प्रकाशित इस मरीचि भाष्य में पुनरपि अत्यधिक अशुद्धियाँ रह गई होंगी या रह गई हैं जिनके लिये मुझे ग्लानि तो होती ही है साथ ही दृढ़ आशा होती है कि भविष्य में इस दिशा की ओर प्रवृत्त

खगोलज्ञ विद्वान् पुनः इसमें किसी प्रकार की भी त्रुटि नहीं आने देंगे, उनके लिये आगे का कार्य सरल हो गया है।

सिद्धान्त शिरोमणि ग्रहगणिताध्याय का, मूल, वासनाभाष्य, मरीचि, दीपिका और शिखा से विभूषित त्रिप्रश्नाधिकारान्त नामक विभाग, पूर्व में प्रकाशित किये जाने के पश्चात् बड़े हर्ष और उल्लास के साथ अग्रिम विभाग जिसमें, (१) पर्व सम्भवाधिकार (२) चन्द्रग्रहणाधिकार (३) सूर्यग्रहणाधिकार (४) ग्रहच्छायाधिकार (५) ग्रहोदयास्ताधिकार (६) शृङ्गोन्नत्यधिकार (७) ग्रहयुत्यधिकार, (८) नक्षत्रग्रहयुत्यधिकार और (९) पाताधिकार, इन ९ और अधिकारों का इस उत्तर भाग में एकत्र संकलन कर, इसे पाठकों के सम्मुख उपस्थित किया जा रहा है।

बृहदधिकारों में प्रथम अधिकार मध्यमाधिकार पूर्व काल (सन् १९६१) में ही प्रकाशित किया जा चुका है। इसमें "मरीचि भाष्य" पूर्ण रूपेण नहीं दिया जा सका तथापि प्रसिद्ध स्थल-विशेष पर "मरीचि-भाष्य" का सन्निवेश इसमें भी किया गया है।

तत्पश्चात् स्पष्टाधिकार तथा त्रिप्रश्नाधिकार इन दोनों अधिकारों का द्वितीय भाग में एकत्र सन्निवेश किया गया है। इसकी पृष्ठ संख्या मध्यमाधिकार के क्रम से रखी गई है।

स्पष्टाधिकार से पाताधिकार तक समग्र मरीचि भाष्य भी आज ही सर्व प्रथम पाठकों की सेवा म उपस्थित किया जा रहा है।

समग्र ग्रन्थ के उक्त तीनों अधिकारों में मध्यमाधिकार का संस्करण पृथक् किया गया है तथा स्पष्टाधिकार त्रिप्रश्नाधिकार का भी एकत्र द्वितीय भाग में समावेश करने के पश्चात् शेष ९ अधिकारों का यह तृतीय भाग आज पाठकों के समक्ष समुपस्थापित किया जा रहा है।

यतः शेष ९ अधिकारों के मूल, मरीचि, दीपिका टीका और शिखा भाष्य, प्रायः उक्त दोनों (स्पष्टाधिकार त्रिप्रश्नाधिकार) अधिकारों के तुल्य है।

अतः इन नवों अधिकारों का एकत्र समावेश करना ठीक समझा गया है।

क्रमशः चतुर्थ पर्व सम्भवाधिकार (इस पुष्प में प्रथम)—में, पूर्णिमा और अमावास्या को मुख्य पर्व कहते हुये क्रमशः इनमें चन्द्र और सूर्य ग्रहणों की संभवासंभव स्थितियों का गणित जाना गया है।

सृष्टि के आदि दिन से आज तक की इष्ट समय की पूर्णिमा और अमान्तों की संख्याओं का ज्ञान कर उनमें ग्रहणों के पूर्ण वैज्ञानिक सम्भवासम्भव का विचार जो बड़े महत्त्व का गणित है, उसे भी जाना गया है।

चन्द्रग्रहणाधिकार पञ्चम (इस पुष्प में द्वितीय)—"चन्द्रग्रहण में जप दान और हवन आदिक कर्मकाण्ड क्रिया से बहुत अधिक शुभ फल होता है" इत्यादि से आरम्भ कर उसके ज्ञान की गणित गवेषणा कर ग्रहण का ठीक समय ज्ञात किया गया है। सूर्य चन्द्रमा और चन्द्रमा के मार्ग तक पहुंची हुई पृथिवी की छाया की भी मोटाई के ज्ञान से खण्ड ग्रास और पूर्ण ग्रास का सूक्ष्म विचार किया गया है। चन्द्रमा का स्पर्श, मध्य और मोक्ष

बिन्दुओं का बड़े चमत्कार का ज्ञान तथा अनेक प्रकार की आकाशीय जानकारियों का इस अधिकार में सन्निवेश किया गया है।

चन्द्रमा का ग्रहण—पृथिवी के जिस दृश्य गोलार्ध में चन्द्रमा है उस दृश्य गोलार्ध के उन सब मानवों के लिये एक कालावच्छेदेन चन्द्रग्रहण होने का संकेत करते हुये सूर्य-ग्रहण के लिये थोड़ी ही दूरी पर भी स्थित लोगों में कहीं सूर्य ग्रहण का स्पर्शादि दर्शन, और कहीं शुद्ध सूर्य बिम्ब का प्राकृत दर्शन होने के कारणों की अनेक प्रकार की खगोलीय चमत्कृतियाँ भी बताई गई हैं।

उपसंहार के अवसर पर मरीचि भाष्यकार ने संहिता ग्रन्थों के आधार से चन्द्रग्रहण का विश्व पर शुभाशुभ फल, सुभिक्ष और दुर्भिक्षादि के विचार का भी संकेत किया है।

सूर्य ग्रहणाधिकार—क्रमशः षष्ठ, (इस पुष्प में तृतीय) भूगर्भ बिन्दु को ग्रहकक्षा का केन्द्र मानकर जो गणित किया जाता है, उससे ग्रहण दृश्य नहीं होता है। क्योंकि वह ग्रहण दृश्य गणित से नहीं है। यतः दृष्टि स्थान भूपृष्ठ में है, जहाँ से नलिका वेध किया जाता है अतएव गर्भीय और पृष्ठीय क्षितिजों के अन्तर के तुल्य भूव्यासार्ध चाप=कुच्छन्न कला से अन्तरित गणित का, गर्भीय सूर्य चन्द्रमा में धन या ऋण आवश्यक संस्कार करने से ही पृष्ठीय दृष्टिवश सूर्य ग्रहण दिखाई देगा" इत्यादि, अनेक सूक्ष्म से सूक्ष्म गणितों का इस अधिकार में सम्यक् सन्निवेश किया गया है। उक्त हेतु से चन्द्रग्रहणाधिकार में ही सूर्य चन्द्र ग्रहणों का गणित नहीं किया जा सकता है। अतएव सूर्य ग्रहण के लिए पृथक् अधिकार को आवश्यक समझ कर उस अधिकार का पृथक् (अध्याय) निर्माण किया गया है।

कहीं कहीं पर शीघ्र ज्ञान की सुखद आकाङ्क्षा के लिए गणित के अत्यन्त रोचक स्थूल प्रकार भी दिये गए हैं किन्तु तिस पर भी सूक्ष्मता के सूक्ष्म गणितों का सर्वत्र समादर करते हुए गणित के बड़े कौशल मय सूक्ष्म सिद्धान्तों का भी सर्जन किया गया है।

पूर्ववर्ती आचार्यों के गणित प्रकारों को स्थूल तथा भ्रमोत्पादक कहते हुए अत्यन्त रमणीय गोलीय युक्तियों के दृष्टान्तों से पूर्वाचार्यों की स्थूलता या उनके भ्रम का बड़ी मृदु तथा आदर की भाषा से खण्डन भी किया गया है।

*ग्रहच्छायाधिकार*—क्रमशः सप्तम (इस पुष्प भाग में चतुर्थ) ग्रहों का सर्वाधिक उत्तर दक्षिण और सर्वाल्प उत्तर दक्षिण चलन मार्ग का ज्ञान, ग्रहों के शरों के ज्ञान से ग्रहवेध कर उसे ज्ञात किया गया है।

कदम्ब तारा और ध्रुव ताराओं की आकाशीय स्थितियों का ग्रहवेध से कदम्बाभिमुख याम्योत्तर अन्तर रूप शर का ज्ञान कर उसे दोनों ध्रुवों तक जाने वाले त्रिज्यागोलीय ध्रुव-द्वयप्रोतवृत्त में परिणत कर प्रत्येक ग्रह की ध्रुवप्रोतीय क्रान्ति ज्ञात की गई है।

तदनन्तर, क्रान्तिवृत्त में ग्रह का जो स्थान ज्ञात किया गया है, वह स्थान, जिस समय हमारी दृष्टि के क्षितिज में वेध से दृश्य होता है उस समय वास्तविक वह ग्रह-बिम्ब कदम्बाभिमुख होने से निरक्ष देश के क्षितिज में कदापि नहीं देखा जाता है, ग्रह स्थान बिन्दु के दर्शन के कुछ पूर्व या पर के क्षणों में ग्रहबिम्ब का दर्शन होता है उस ग्रहबिम्ब दर्शन के सूक्ष्म समय का बड़ी ही उत्तम युक्तियों से ज्ञान किया गया है।

विषुवद्वृत्तस्थ पृथ्वी धरातल निष्ठ मानवों के क्षितिज के साथ यत्र तत्रस्थ भूपृष्ठीय क्षितिजस्थ दृष्टा, ग्रहबिम्ब-दर्शन के अनन्तर किसी भी ग्रह के अपने खमध्य से झुकाव और क्षितिज से उठाव के दृग्वृत्तीय अंशों के ज्ञान से, त्रिप्रश्नाधिकार में वर्णित गणित विधि से ग्रह का दिनगत और दिन शेष जानकर उसकी छाया का ज्ञान किया जा सकता है, गणित की युक्तियों से उसका ज्ञान किया गया है।

इस अधिकार के उक्त संस्कार विशेष से ही ग्रह दृश्य होता है अतएव इसे ही यहां पर सब दृश्य गणित कहा गया है। जिसे भूपृष्ठीय क्षितिज से ही नहीं अपि च भूपृष्ठीय नर की उच्छ्रिति के भी तारतम्य से शङ्कु से ज्ञात की जानी चाहिए—यहां पर सब आधुनिक नवीन गणितज्ञों की विवेचनायें तो मेरे रचित शिखा शिखा भाष्य में देखने योग्य है।

महोदयास्ताधिकार क्रमशः अष्टम (इस भाग में पञ्चम)

(१) ग्रहों का सूर्य चन्द्रमा की तरह नित्य का भी उदय अस्त होता है।

(२) सूर्य के प्रकाश पुञ्ज के समीप आने से भी ग्रह को बाल कहते हुए उसका वृद्ध, परम अस्त, उदय (बाल) आदि के बड़े खगोलीय विनोद, इस अधिकार में वर्णित है।

(३) अन्य ग्रह नक्षत्र बिम्बों की अपेक्षा बुध और शुक्र के नित्योदयास्तों तथा वक्र मार्ग, आदि का विशेष विचार भी इस अध्याय में किया गया है।

(४) सूर्य से जितने अंशों की दूरी पर से पूर्वोदय, पश्चिमास्त, पश्चिमोदय, पश्चिमास्त होता है उतने अंशों का ज्ञान (कालांश) वेध से विचार किया गया है।

(५) उदय अस्त के गत और गम्य दिनों का भी सम्यग्ज्ञान किया गया है।

शृङ्गोन्नत्यधिकार क्रमशः नवम (इस पुष्प में षष्ठ)

(१) चन्द्रमा का जलमय बिम्ब है सूर्य से अर्धाधिक प्रकाशित और विपरीत दिशा में अर्धाल्पकृष्ण रहता है।

(२) सूर्य और चन्द्र गोलों से सूर्य चन्द्रमा के अन्तर का नाम बिम्बान्तर सूत्र है उसका ज्ञान किया गया है।

(३) सूर्य के अभिमुख चन्द्रमा में सितवृत्त से शुक्ल की वृद्धि और उसका ह्रास होता है, उसे भी दर्शाया गया है।

(४) शुक्ल पक्ष की द्वितीया तथा कृष्ण पक्ष की द्वितीयादि तिथियों में सायंकाल पश्चिम क्षितिज में शशिशृङ्ग, रात्रिशेष में पूर्व क्षितिजासन्न कृष्णशृङ्ग की उत्पत्ति का ज्ञान।

(५) दोनों शृङ्गों में बिम्ब की उत्तर दक्षिण शृङ्ग की उन्नति का ज्ञान तद्वशेन संहिता ग्रन्थ-प्रणेता आचार्यों का विश्व पर शुभाशुभ दुर्भिक्ष सुभिक्षादिका विचार ज्ञान का संकेत।

(६) पृथ्वी के कुछ देशों में सदा ही चन्द्रमा का उत्तर शृङ्ग उठा हुआ रहेगा—इत्यादि विवेचन शिखा भाष्य में तथा नवीन आचार्यों की गणित ज्ञान आनन्द वर्धक गवेषणाओं की चमत्कृति (सुधाकर प्रभृति)। इस अधिकार में सानन्द देखी जा सकती है।

पूर्व के आचार्यों का भ्रम तथा स्वयं इस ग्रन्थ के प्रणता आचार्यों का भ्रम तथापि इस आचार्यों को धन्यवादार्ह भृङ्गोन्नति गणित को समीक्षा आदि से यह अधिकार विभूषित है।

शिखा भाष्य में भाष्यकार के क्षेत्र दर्शन के साथ के आनन्द वर्धक विचार भी देखने योग्य हैं।

क्रमशः दशम ग्रहयुति अधिकार —(इस पुष्प में सप्तम)

ग्रहों का योग साधन। ग्रहों का योग कदापि नहीं होता। जिसे निम्न भांति समझना चाहिए।

"अन्तरुन्नतवृक्षाश्च वनप्रान्ते स्थिता इव।
दूरत्वाच्चन्द्रकक्षायां दृश्यन्ते सकला ग्रहाः ॥"

वास्तविक ग्रह स्थिति का, जो एक धरातल में नहीं हैं, किन्तु देखने वाले को चन्द्रकक्षागत एक ही धरातल की ग्रह स्थितियां हैं ऐसा मालूम पड़ता है, प्रागाचार्य इस भिन्न भिन्न धरातलगतग्रह स्थितियों का स्पष्ट संकेत कर रहे हैं।

अनन्त आकाश में भूमध्य रेखा के वर्धित धरातल से जहां-जहां इन ग्रहों कि भ्रमण का मार्ग होगा वहां वहां ये ग्रह इस धरातल से कभी उत्तर की तरफ और कभी दक्षिण की तरफ भी जाते हैं और कभी कभी इसी धरातल में भी आ जाते हैं। इसलिये एक दूसरे से ऊपर नीचे होते हुए भी एक ही दृष्टि सूत्र में यदि इनका योग हो जाय तो इसे हम एक दृष्टि गत योग कहेंगे जिसके फलाफल का भी विचार अपने शास्त्रों में मिलता है। इस प्रकार के दृष्टि सूत्र योग सम्बन्धी ग्रहों का फल विचार, सूर्य चन्द्र ग्रहण आदि के फलादेश की तरह का फलादेश समझना चाहिए।

जैसे पृथ्वी से ऊपर और सूर्य से नीचे अपनी कक्षा में भ्रमण करता हुआ चन्द्रमा जब सूर्य केन्द्र तक जाने वाले हमारे दृष्टि सूत्र के गर्भ में आ जावेगा तो इसे हम सूर्य ग्रहण की स्थिति कहेंगे और इसे ही सूर्य चन्द्रमा का योग भी कहा जाता है, "दर्शः सूर्येन्दु-सङ्गमः"। किन्तु यह कदापि सही नहीं है कि सूर्य चन्द्रमा एक ही धरातल में एक ही आसन पर हैं और इनका योग है ऐसा कहना सम्भव नहीं है। दैवात् यदि किसी भी ग्रह पिण्ड का किसी दूसरे ग्रह पिण्ड से एक धरातल में योग होने लगेगा तो दोनों बिम्बों का ही अस्तित्व खतरे का होगा उनमें रहने वाले प्राणियों की तो बात ही क्या? इस प्रकार का यदि योग ग्रहों का होगा तो उसे महाप्रलय ही कहेंगे। अनन्त ब्रह्माण्ड की इन ग्रह बिम्बों के परस्पर आकर्षण, उत्तर दक्षिण के आकर्षण से उत्पन्न अनेक गतियों की स्थिति से ही ब्रह्माण्ड में तहलका मचना ही नहीं है किन्तु ब्रह्माण्ड का विनाश होता है ऐसी बात बुद्धि में नहीं आती। हां एक ब्रह्मा में दिन जो मनुष्य मान के ४ अरब ९५ करोड़ सौर वर्ष का होता है सूर्य चन्द्र······राहु प्रभृति ८ ग्रह एक ही मेषादि बिन्दु पर आ जाते हैं इनमें सन्देह नहीं है अतएव इतने समय में इस सृष्टि का अन्त अपने ज्योतिषशास्त्र में कहा है जैसे—

"यदतिदूरगतो द्रुहिणः क्षितेः सततमाप्रलयं रविमीक्षते"

अर्थात्—इस ब्रह्माण्ड में एक ऐसा बिन्दु है जिसे ब्रह्म केन्द्र कह सकते हैं यहां से

४ अरब ९५ करोड़ वर्ष तक सूर्य अस्त नहीं देखा जाता इस विन्दु से ९०° की दूरी पर ब्रह्मा का क्षितिज होने से फिर ४ अरब ९५ करोड़ वर्ष तक की रात्रि एवं ९ अरब ९० करोड़ वर्ष तक ब्रह्मा की रात्रि और दिन होगा या इतने समय में ब्रह्मा का २४ घण्टा ही होगा—यह बात गणित ज्योतिष से अत्यन्त सयुक्तिक स्पष्ट है जिसको यहां पर नहीं समझाया जा सकता प्रकरण में ही स्पष्ट होगा।

(१) आकाश में अपनी कक्षा में ग्रह के ऊपर और दोनों ध्रुवों तक जाने वाली रेखा क्रान्ति वृत्त(राशि वृत्त)में जहां पर लगेगी उस जगह इस ग्रह का राश्यादि स्थान दिया गया है न कि बिम्ब मान। सूर्य के धरातल का नाम क्रान्ति वृत्त है, और भूमध्य वृत्त का वर्धित धरातल सूर्य कक्षा के क्रान्ति वृत्त के साथ अवश्य योग करेगा, एक धरातल गत दो वृत्तों का दो सम्पात यह चापीय गणित से स्पष्ट सिद्ध है। प्रथम सम्पात का नाम राहु और दूसरे सम्पात का नाम केतु है। यहां पर जो राशि है वही राहु केतु को (एक दूसरे से ६ राशि की दूरी पर) राशियां हुई। घड़ी के एक वृत्त के १२ भागों की तरह और प्रत्येक विभाग में यदि मिनिट और सेकेण्ड मापे जांय तो उन्हें ही राशि अंश कला विकलादि समझना चाहिए। इस प्रकार राशि वृत्त के १२ विभागों की १२ राशियों के ३६० अंश और ३६०°×६०=२१६०० कलाएँ होती हैं। इन १२ राशियों के मेष वृषभ मिथुन कर्क सिंह कन्या तुला वृश्चिक धनु मकर कुम्भ और मीन प्रसिद्ध हैं। अपनी वास्तविक बिम्बात्मक स्थिति से आकाश में जो ग्रह जहां पर है उनकी एक क्रान्तिवृत्त माप की सड़क में कहां पर अवास्तव स्थिति है उसे जाना गया है।

(२) योग ज्ञान के लिये ग्रहों का बिम्बों के माप का ज्ञान और देश काल और स्थान वश की दृष्टि से उनकी स्थूलता सूक्ष्मता दर्शन से स्फुट बिम्बों का ज्ञान।

(३) इस दिन से पूर्व या पर में कितने समय में दोनों ग्रहों का एक वृत्त में दर्शन काल का स्थूल काल-ज्ञान होगा, तदनन्तर उसका सूक्ष्म काल ज्ञान होगा इत्यादि।

(४) किस ग्रह से कौन ग्रह दक्षिण या उत्तर में है और कितना अन्तरित है? इसका ज्ञान।

(५) एक ग्रह का दूसरे ग्रह बिम्ब में प्रवेश जिसे भेद योग कहते हैं उसका ज्ञान, तथा ग्रह का नक्षत्र के साथ का भी योग काल ज्ञान तथा विशेषतः शकटाकार रोहिणी नक्षत्र का ग्रह बिम्ब से भेदन काल का ज्ञान।

(६) शनि ग्रह कृत रोहिणी शकट भेद से विश्व पर अनिष्ट की सूचनाओं का मरीचि भाष्य में संहितिकों का संकेत।

(७) योग ज्ञान में सूर्य ग्रहण की तरह गणित कर्म का निर्देश इत्यादि का विशद् वर्णन उक्त अधिकार में वर्णित है।

क्रमशः अष्टम नक्षत्र ग्रह युति-अधिकार (इस पुष्प में एकादश)

(१) अनन्त आकाश में नक्षत्रों की स्थिति।

(२) क्रान्तिवृत्त से उत्तर किम्वा दक्षिण दिग्गत प्रसिद्ध २७ नक्षत्रों का स्थान।

(३) नक्षत्रों का याम्योत्तर अन्तर रूप शर का ज्ञान।

(४) अगस्त्य और लुब्धक तारा की विशेष स्थिति ज्ञान प्रकाश।

(५) नक्षत्रों का अश्वमुख, प्रवाल, गज शयन, मृदंग आदि के आकारों का ज्ञान।

(६) अग्नि, ब्रह्म हृदय, ब्रह्मा अपांवत्स, और अन्य नक्षत्रों का भी स्थान शरादिक का ज्ञान।

(७) नक्षत्र और ग्रहों का युति-काल ज्ञान।

(८) नक्षत्रों के उदयास्त-काल का ज्ञान।

(९) १५ वें श्लोक की शिक्षा में विशेष परिष्कारपूर्ण गणित की मीमांसा भी दर्शनाई है।

(१०) अयनांशाभाव कालीन स्थिति की अपेक्षा अयनांश सत्ता कालीन ग्रह नक्षत्रों के युति के गणित क्रम में संस्कार विशेष की ओर भी ध्यान दिलाया गया है।

पाताधिकार क्रमशः १२ द्वादश, (इस पुष्प में नवम)

फलित ज्यौतिष के समग्र ग्रन्थों में विशेषतः मुहूर्त ग्रन्थों में—

"जन्मर्क्षमासतिथयो व्यतिपातभद्रा—
वैधृत्यमा पितृदिनानि तिथिक्षयर्द्धी।
न्यूनाधिमासकुलिकप्रहरार्धपाताः।
विष्कम्भवज्रघटिकात्रयमेव वर्ज्यम्॥"

विवाह यज्ञोपवीत यात्रा, इत्यादिक शुभ कर्मों की, अपने जन्ममास, जन्मतिथि व्यतिपात योग, वैधृतियोग, अमावास्या, पिता की मृत्यु तिथि, और मास की हानि और वृद्धि, जिस दिन या जिस मास में हो उस दिन कोई भी शुभ कर्म नहीं करना चाहिए।"

इत्यादिकों का स्पष्ट उल्लेख, शुभ कर्मों के लिये त्याज्य प्रकरणों में दिया है।

सूर्य-चन्द्र ग्रहणों में जिस प्रकार ग्रहण काल शुभ कर्म में त्याज्य है उसी प्रकार "पात" काल भी ग्रहण काल से अधिक दूषित होने के कारण त्याज्य कहा गया है। अत एव—सूर्य और चन्द्रमा का योग जिस समय १२ राशि या ६ राशि होता है उस समय उन दोनों के तुल्य किरणों के जाल संयोग से उत्पन्न क्रोध से उत्पन्न अग्नि प्रवह वायु से बिखर कर लोकों का विनाश करती है।

यह पात नामक अग्नि पुरुष महाश्याम, दारुणशरीरी, रक्तनेत्री, महोदरी रौद्र और क्षय कारक है अत एव पञ्चाङ्ग में तिथि वार नक्षत्र योग करण पातादि योगों का गणित आचार्यों ने बड़े महत्व का माना है।

सूर्य चन्द्रमा के भिन्न मार्गों में उनकी भिन्न अयन और गोल सन्धियों का ज्ञान कर तारतम्य से जिस समय उनका योग १२ राशि या ६ राशि के तुल्य होता है बड़ी गवेषणा से यह सूक्ष्म समय ज्ञान कर पात का आद्यन्त काल ज्ञान कर भी उसका सूक्ष्म काल रवि चन्द्रमा के बिम्बों के स्पर्शादि मोक्ष काल को पात योग का साधित विशेष स्पष्ट समय ज्ञात किया गया है।

